MAITHILI

# भवप्रीतानन्द पदावली

( झूमर–संगीत )



रचयिता

सदुपाध्याय

## श्री श्री भवप्रीतानन्द ओझा

( वैद्यनाथ मन्दिर के मठाधीश )






मूल्य रु० १·२५ पैसे

सर्वाधिकारी:—
श्री श्री भवप्रीतानन्द ओझा

प्रथम संस्कर
५००० प्रतियाँ
१६ सितम्बर १९६८




मुद्रक—
दि क्ुईक प्रेस,
वैद्यनाथ देवघर (बिहार)



भूमिका

# सदुपाध्याय श्रीश्री भवप्रीतानन्द ओझा

## व्यक्तित्व एवं कृतित्व

गंगा के सदृश मानव-जीवन भी परिस्थिति के विशाल खण्डों से अनवरत टकराता, गिरता और उठता चलता है और अंत में विराट जीवन-पुंज में समाहित हो जाता है। परिस्थिति-जनित संघर्ष से जीवन में जो रूप-परिवर्त्तन होते हैं, वे ही व्यक्ति विशेष के 'व्यक्तित्व' को संवारते और निखारते हैं, वेही पुंजीभूत होकर 'प्रतिमा' का निर्माण करते हैं जो सुहावनी भी हो सकती है और भयावनी भी। सदुपाध्याय भवप्रीतानन्द जी ने आज अपने ८२ वर्ष के जीवन में जिस 'व्यक्तित्व' एवं 'प्रतिमा' का निर्माण किया है वह सर्वथा आकर्षक है, तभी तो जीवन-पथ के राहगीरों की दृष्टि इस पर बरबस पड़ती रही है और शतियों तक पड़ती रहेगी। वास्तव में उनका जीवन एक ऐसा संगम-स्थल है जहां प्रतिभा, भक्ति और कर्मठता की दिव्य त्रिवेणी का उदय होता है जिसके अजस्त्र पावन प्रवाह में न जाने कितने अवगाहन करके पुण्य' प्राप्त कर चुके हैं और प्राप्त करते रहेंगे।

समन्वय, सरलता, सहृदयता, सौम्यता एवं काव्य-प्रतिभा के प्रतिमूर्त्ति सदुपाध्याय जी युग युग तक मानव-समाज के लिए प्रेरणा के स्त्रोत, आदर्श-स्थंभ तथा अध्ययन-मनन के विषय

बने रहेंगे। स्वयं शैक्षिक उपाधियों से वंचित रहते हुए भी आज वे बड़े-बड़े एम० ए०, डी० लिट० के अध्ययन के विषय हो रहे हैं, गुफा कन्दराओं में न जाकर भी आज वे भक्त-शिरोमणि माने जाते हैं, राजा-महाराजा न होते हुए भी आज वे राज-योग के प्रत्यक्ष उदाहरण हैं। अपने ८२ वर्ष के इस दिव्य जीवन का निर्माण इन्होंने स्वयं किया है। इसके क्रमिक विकास में उनकी स्वभावगत दृढ़ता, विनम्रता, कर्त्तव्यपरायणता, सहृदयता आदि गुणों का विशेष योग रहा है। भगवत्कृपा तो इस महान् भक्त कवि को उपलब्ध है ही।

## प्रादुर्भाव एवं शैशव

गौर वर्ण, मझौला कद, छोटे-छोटे सुफेद बाल, त्रिपुण्ड-मंडित विशाल ललाट, मस्तक, ग्रीवा, भुजा आदि में रुद्राक्ष तथा रत्नों की मालाएं यंत्र एवं तावीज, स्वच्छ परिधान, पावों में खराऊँ, समस्त मुखमण्डल पर सात्विक भाव एवं तेज, मृदु एवं स्वल्प भाषण, प्रभावोत्पादक प्राचीन ऋषि-सुलभ व्यक्तित्व, सदुपाध्याय भवप्रीतानन्दजी का जन्म वैद्यनाथधाम के निकट कुण्डा ग्राम में सरदार पण्डा के घर आश्विन कृष्ण नवमी बुधवार को संवत् १९४३ अर्थात् सन् १८८६ में हुआ। तत्कालीन सरदार पण्डा शैलजानन्द जी ने ज्येष्ठ पौत्र के जन्म के अवसर पर काफी खुशियां मनाईं-अन्न-वस्त्र, धन-द्रव्य दान दिए। कहा जाता है कि जन्म के दिन ही सादुपाध्याय जी की जिह्वा पर "वाणी बीज मंत्र" अंकित कर दिया गया। हो



सकता है, उसी के परिणाम स्वरूप आज उनकी वाणी इस अंचल के शत-शत कंठों से मुखरित हो रही है। इनके पिता का नाम त्रिपुरानन्द एवं माता का नाम नूना मैया था।

प्राचुर्य के बीच प्रारंभ जीवन के उपयुक्त सदुपाध्याय जी की शिक्षा-दीक्षा की व्यवस्था की गई। उनके दादा शैलजानन्द जी एवं दादी सुमित्रा देवी का समस्त ध्यान इस होनहार बच्चे के शरीर एवं मन के समुचित विकास की दिशा में केन्द्रित रहने लगा। योग्य शिक्षक-अध्यापक रखे गए। अभी बालक भवप्रीता तीसरे वर्ग में प्रविष्ट ही हुआ था कि स्कूली शिक्षा को पारिवारिक अन्तर्विरोध एवं वैमनस्य के कारण सदा के लिए बन्द कर देना पड़ा।

छठी की रात के बाद से ही सदुपाध्याय जी का लालन-पालन का समस्त दायित्व उनकी पितामही ने अपने ऊपर ले लिया था। बचपन से ही सदुपाध्याय जी अपनी दादी से देवी-देवताओं की पौराणिक कथाएँ, धार्मिक पर्व-त्यौहारों के महत्व आदि के संबन्ध में किस्सा-कहानी सुनते रहे जो आगे चलकर इस महान् व्यक्तित्व के लिए नींव के पत्थर सिद्ध हुए

पारिवारिक अंतर्विरोध एवं वैमनस्य का क्रम इस गति से चलता रहा कि अभी किशोरावस्था समाप्त भी नहीं हो पाई थी और भवप्रीतानन्द जीवन के गहनतम अन्धकार के सम्मुख किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर कालचक्र की प्रतीक्षा में असहाय आ खड़े हुए। पिता तो बचपन में ही चल बसे थे। दुलार-प्यार की एकमात्र स्रोत उनकी पितामही श्रीमती सुमित्रा देवी जी भी

इन्हें असहायावस्था में छोड़ कर चल बसीं। कहते हैं, 'होनहार बिरवान के होत चीकने पात'। इनकी दादी को अटूट विश्वास था कि बालक भवप्रीतानन्द एक दिन सरदार पण्डा की गद्दी पर अवश्य बैठेगा और दुनिया में नाम करेगा। इसी विश्वास के चलते सुमित्रा जी ने मरते समय उन्हें स्पष्ट शब्दों में वारण किया, 'मेरे मरने पर तुम मुखाग्नि नहीं करना जानते नहो', तुम्हें सरदार पण्डा बनना है, दुनिया में नाम करना है और इस गद्दी के अधिकारी को किसी की मुखाग्नि नहीं करनी चाहिए।" इनके पितामह शैलजानन्द जी यद्यपि जीवित थे किन्तु सरदार पण्डा की गद्दी से हट गये थे और अपने ज्येष्ठ पौत्र की विपिन्नावस्था के दर्शक मात्र बने रहे।

## रामपुर ग्राम वास

सोना आग में तपकर चमकता है और मनुष्य गतिरोध की भट्ठी में। युवक भवप्रीता ने जीवन के गतिरोध का सामना बड़ी ही दृढ़ता, बुद्धिमत्ता आत्म-विश्वास, मर्यादा एवं कर्मठता के साथ करना शुरू किया। दैन्य, नैराश्य एवं दौर्बल्य का कहीं नाम नहीं। जीविका के समुचित साधन के अभाव में देवघर में रहना असंभव हो गया। यजमानिका वे कर नहीं सकते थे। मर्यादा के प्रतिकूल होता। शैक्षिक योग्यता भी नहीं थी कि कहीं नौकरी करते। ऐसी स्थिति में अपनी एकमात्र सम्पत्ति एक मकान को दो हजार रुपये में बेचकर निकट के रामपुर ग्राम में मिट्टी-फूस का घर बनाकर आप ग्वालों के बीच रहने लगे।



कहा गया है, 'जहां राज कर चुके हों, वहां रंक बनकर रहना उचित नहीं'।" सदुपाध्याय जी के इस निर्णय में कितना आत्म-विश्वास छिपा हुआ है, सोचा जा सकता है। कुल २० वर्ष की वयस में ही वे अपनी धर्मपत्नी श्रीमती नन्द दुलारी देवी के साथ रामपुर जाकर रहने लगे। ग्रामवास में जो भी त्रुटियां हों, नगर के दूषित वातावरण, शोर-गुल आदि से दूर भारत के गांव ईश्वर-चिंतन एवं आत्म-प्रसारण, के लिये आज भी स्वस्थ तथा शान्त वातावरण प्रस्तुत करते हैं। भगवत्-भजन, अध्ययन, चिन्तन, मनन, ग्राम-वासियों के सुख-दुःख में हाथ बंटाने आदि में ही सदुपाध्याय जी का समय बीतता रहा। जीवन विकास के आवश्यक तत्वों के संबंध में कवि रवीन्द्र ने लिखा है, "पढ़ो कम सोचो अधिक, बोलो कम सुनो अधिक।" रामपुर वास से सदुपाध्यय जी में ये तत्व अनायास ही आ गए। किन्तु ग्राम हो या नगर आज के युग में अर्थ का सर्वत्र समान आधिपत्य है। आखिर २००० घटते-घटते २० रुपए की छोटी राशि पर उतर आए और सदुपाध्याय जी की अर्थ विषयक चिन्ता बढ़ती बढ़ती अंधकार पूर्ण भविष्य के रूप में चारों ओर फैल गई। आगे कैसे चलेगा? यही चिन्ता उनके कोमल हृदय को सब समय आच्छादित किए रहती थी। ऐसी स्थिति में उनकी धर्मपत्नी ने एक रात को सपना सुना कि मां दुर्गा स्वयं प्रकट होकर कह रही हैं, "तुम्हारे पास जो बीस रुपये बच रहे हैं, वह मुझे दे दो। इसीसे तेरा कल्याण होगा।" सदुपाध्याय जी को जब सपने की जानकारी हुई तो उन्होंने मां दुर्गा की पूजा-

अर्चना में बीसों रुपये खर्च कर दिए। भय किसका ? धैर्य और भगवत्कृपा का अवलंबन लिए वे सर्वहारा होकर भी अपने को महान् समझते रहे। जीवट और आत्माभिमान का उदाहरण इससे अच्छा बिरले मिले।

## कवि भवप्रीतानन्द

यों तो किशोरावस्था से ही भवप्रीतानन्द की ईश्वर प्रदत्त काव्य-प्रतिभा छोटे छोटे भक्तिपरक गीतों के रूप में यदा-कदा अभिव्यक्ति पाती रहीं, किन्तु रामपुर के एकान्त जीवन में इन्हें झूमर, धैरा, पाला आदि गेय पदों की रचना करने का विशेष अवसर मिला। इसके प्रयोजन एवं उपादेयता के विषय में कवि ने स्वयं अपनी "वृहत् झूमर रस मञ्जरी" ( चतुर्थ संस्करण सन् १३४० साल ) की भूमिका में लिखा है, 'संताल परगने में झूमर सर्वाधिक प्रचलित है। यहां के आदिवासियों की धारणा है कि नन्द-नन्दन श्री मधुसूदन गोकुल नगर में रहते समय राधा के प्रेम में विभोर होकर नील-सलिला उर्म्मिमाला मण्डिता यमुना के चारु श्यामल तट पर बंशी-ध्वनि के साथ राधा की प्रणय-गीति को झूमर छन्द में व्यक्त करते थे। अभी भी यहां के घाटवालों (जमीन्दारों) यहां कात्तिक पूर्णिमा के दिन काफी पैसे खर्च करके "रासोत्सव" मनाया जाता है। किन्तु बड़े ही दुःख का विषय है, इस ओर आजतक किसी को दिलचस्पी लेते नहीं देखा। इसीसे अपनी अयोग्यता को जानते हुए भी मैंने इस अभाव को दूर करने का प्रयास किया है और



मेरी आशा है कि सहृदय पाठक ( स्रोता ) मेरी त्रुटियों या अपूर्णताओं को सहानुभूति की दृष्टि से देखकर मुझे कृतार्थ करेंगे। घाटवालों यहां आयोजित "रासोत्सव" के अवसर पर हजार-हजार की संख्या में एकत्र होकर इस अंचल की जनता झूमर, धैरा, पाला आदि के गतिपूर्ण गायनों का रसास्वादन करती थी। किन्तु सदुपाध्याय जी की रचनाओं के पूर्व बंगला के पुराने झूमर, धैरा आदि से वह ऊब उठी थी और नवीनता चाहती थी। उल्लेखनीय है कि आज से साठ-सत्तर वर्ष पूर्व इस अंचल के संभ्रान्त परिवार में बँगला का काफी प्रचार था और स्कूलों में शिक्षा का माध्यम भी बंगला ही था। सदुपाध्याय जी बंगला के सशक्त जानकार एवं कवि के रूप में आगे आये।

सदुपाध्याय जी बंगला के महान् कवि माइकल मधुसूदन को अपना आदर्श-कवि मानते हैं और उनकी अमर कृति "मेघनाद वध" को सर्वाधिक प्रिय काव्य-ग्रन्थ। बंगला के कवि भरतचन्द्र तथा उनकी कृति "विद्या सुन्दर" भी इन्हें बहुत पसन्द हैं। किन्तु इस जन-कवि को समझने में देर न लगी कि बंगला की रचनाएँ इस अंचल के संभ्रांत परिवार एवं पढ़े-लिखे लोगों को छोड़ साधारण जनता को बहुत कम आनन्द दे पाती हैं। अतएव वे स्थानीय भाषा में भी झूमर, धैरा, पाला आदि की रचना करने लगे जो बहुत ही लोकप्रिय सिद्ध हुईं। उल्लेखनीय है कि सदुपाध्याय जी के पूर्व लोक-भाषा में इस प्रकार की रचनाएं नहीं के बराबर थीं और इन्हें ही स्थानीय लोक-भाषा में सर्व प्रथम इस प्रकार की रचनाएं करने का श्रेय

है जो अपने आप में एक साहित्यिक "स्कूल" कहा जा सकता है।

२० रुपए की अंतिम निधि को मां दुर्गा के चरणों में अर्पित करके सदुपाध्याय जी 'सर्वहारा' तो बन गए, किन्तु जीवन की यथार्थ आवश्यकताओं को कैसे भुला सकते थे; उसमें भी जब गार्हस्थ जीवन अंगीकार कर चुके थे। वाणी के रूप में भगवत्कृपा इस भक्त कवि की विपन्नता को दूर करने के लिए प्रकट हुई। निकट के लक्ष्मीपुर इस्टेट के राजा स्वर्गीय प्रताप नारायण देव जी उनकी रचनाओं से अत्यधिक प्रसन्न एवं प्रभावित हुए। सदुपाध्याय जी ने "वृहत् झूमर रस-मञ्जरी" में कृतज्ञता प्रकाश के रूप में स्वयं लिखा है, "लक्ष्मीपुर इस्टेट के स्वर्गीय ठाकुर प्रताप नारायण देव बहादुर ने मुझे फागा ग्राम में जा साढ़े सैंतीस बीघा जमीन ब्रह्मोत्तर के रूप में दी है, मैं बड़े ही सुख से उसका अधिकार-भोग कर रहा हूं और कृतज्ञतापूर्ण शब्दों में सदा आशीर्वाद देता हूं कि ठाकुर साहिब की दिवंगत आत्मा इन्द्र की भांति चिरकाल तक स्वर्ग में सुख-भोग करती रहे। ठाकुर साहिब की बड़ी रानी श्रीमती कुसुम कुमारी देवी जी भी मुझे स्नेह की दृष्टि से देखती रही हैं। अतः मैं आशीर्वाद देता हूँ कि रानी साहिबा दीर्घायु हों और चिरकाल तक राज्य-भोग करती रहें।"

फिर क्या था सदुपाध्याय जी की रचनाएँ इस अंचल के गांव-गांव में फैल गईं। संताल परगना, वीरभूम, मानभूम, (अब पुरुलिया एवं धनबाद), सिंहभूम, मानभूम, बांकुरा,



मिदनापुर आदि स्थानों में इस महान् लोक-कवि की चर्चा होने लगी। उनकी सरस रचनाओं से छोटे-बड़े सब आनन्द लेने लगे। बड़े-बड़े घाटवालों एवं राजा-महाराजाओं की दृष्टि इनकी ओर आकृष्ट हुई। काशीपुर पंचकोट के राजा ने इन्हें यथेष्ट सम्मान दिया। इनके रहने के लिए देवघर में एक मकान खरीद दिया। साथ ही सरदार पण्डा की गद्दी प्राप्त करने में भी सहायता की। जामताड़ा के राजा ने भी इनकी पर्याप्त प्रतिष्ठा की और धन दिया। २०वीं शती में सदुपाध्याय जी ही एक ऐसे लोक-प्रिय कवि हैं जिन्होंने अपनी रचनाओं के बल बड़े-बड़े राजा, जमीन्दारों को प्रभावित किया और प्रचुर धन-यश अर्जन किया तथा जिनकी रचनाएं बगैर किसी प्रचार-प्रसार के जन-जन के कंठ में जा बैठीं। आज देवघर, पुरुलिया, धनबाद आदि स्थानों में सदुपाध्याय जी की रचनाएं जन-जीवन के अभिन्न अंग बन गईं हैं—मादर और डंफ पर उनके पद जहां-तहां सुनाई पड़ते हैं।

## काव्य-रचना का माध्यम

"बंगाल जो आज सोचता है, भारत पचास वर्ष के बाद उसे सोच पाता है," यह कथन अन्यत्र जो भी हो किन्तु सदुपाध्याय जी की रचनाओं के साथ शत प्रति शत सही है। यद्यपि कवि की काव्य-रचना का माध्यम बंगला एवं मैथिली दोनों रही हैं, किन्तु आज से ४०-५० वर्ष पूर्व ही उनकी रचनाओं का संग्रह बंगला में प्रकाशित हुआ जिसके अनेक

संस्करण आज तक निकल चुके हैं। व्रजभाषामिश्रित हिन्दी में भी, इनकी कुछ रचनाएं हैं।

सदुपाध्याय जी ही प्रथम कवि हैं जिन्होंने मैथिली के स्थानीय रूप में सर्व-प्रथम रचनाएं की हैं जो उनकी बंगला-रचनाओं के समान ही लोकप्रिय, सरस तथा साहित्यिक हैं। सदुपाध्याय जी के हाथों मैथिली की स्थानीय बोली (देवघरिया) ने उच्चकोटि के काव्य-प्रणयन की क्षमता प्राप्त की है। मैथिली ऐसी प्राचीन साहित्यिक भाषा है जिसकी काव्यगत रीति का उल्लेख दसवीं शती में राजशेखर द्वारा प्रणीत "काव्य मीमांसा" में पाया जाता है। इस प्राचीन साहित्यिक भाषा का प्रभाव पूर्व भारत की असमिया, बंगला एवं उड़िया भाषाओं पर भी विद्वानों द्वारा स्वीकार किया जा चुका है। सदुपाध्याय जी की रचनाएं मैथिली रीति के अन्तर्गत आती हैं।

पिछले पांच सौ वर्षों से गंगा के उत्तर से मैथिली भाषा भाषी लोग गंगा के दक्षिण में आ आ कर बसते गए। देवघर के ब्राह्मणों (पण्डों) के पूर्वज भी इसी क्रम में यहां आये। उनके साथ मैथिली भी आई। काल एवं स्थान भिन्नता के प्रभाव के साथ आज वही यहां बोली जाती है। इसी पृष्ठि भूमि में सदुपाध्याय जी की बंगला-इतर रचनाओं का अध्ययन-मनन वांछनीय है।

काव्य-सर्जना में भाषा एवं उसकी रीति से अधिक



परम्परा तथा परिवेश का महत्व रहता है। इस दृष्टि से निश्चय ही सदुपाध्याय जी स्थानीय बोलियों, काव्य शैलियों तथा रीतियों की परम्परा से भी प्रभाव ग्रहण करते रहे हैं।

सदुपाध्याय जी भारद्वाज गौत्रीय बेलोंचे-गढ़ मूलक मैथिल ब्राह्मण हैं। यह बेलोंचे-गढ़ दरभंगे के सकरी रेलवे स्टेशन के निकट है जिसके पास ही किसी समय कर्णाट वंशीय मैथिल नरेशों की राजधानी थी। संभव है, कर्णाट-वंश के अंतिम राजा हरिसिंह देव के अन्तर्धान होने और ओइनवार वंशीय ब्राह्मण नरेशों के सत्तारूढ़ होने के बाद, सदुपाध्याय जी एवं अधिकांश मैथिल पण्डे के पूर्वज इधर आ बसे और तब से यहीं हैं।

## रचनाएँ एवं प्रकाशित ग्रन्थ

सदुपाध्याय जी ने अपने ८२ वर्ष के जीवन में मैथिली एवं बंगला में हजारों झूमर, चैता, पाला, स्तुति, वन्दना आदि लिखे हैं, जिनमें से आज तक मुश्किल से पचीस प्रतिशत ही प्रकाशित हो पाए होंगे। आज भी वे अप्रवाह रचनाएँ करते हैं। आप उनसे किसी भी उत्सव या समारोह के लिए रचना तैयार करके देने का अनुरोध करें, और मात्र पांच दस मिनट के पश्चात् आपको मन-पसन्द रचना मिल जाएगी। यथार्थ में वे आशु कवि हैं। सबसे बड़ी विशेषता तो उनकी रचना का स्तर है जो आज भी वही है जो ६० वर्ष पहिले था। यह चीज बिरले कवि में देखी जाती है।

सदुपाध्याय जी की रचनाओं के जो संग्रह प्रकाशित हो चुके हैं उनमें (१) झूमर रस-मञ्जरी (२) झूमर रस-तरंगिणी, (३) बृहत् झूमर रस-मञ्जरी (४) झूमर पारिजात बंगला में हैं। इनके अतिरिक्त बंगला में एक और काव्येतर ग्रन्थ प्रकाशित हो चुका है जो 'वैद्यनाथ क्षेत्र सर्वस्व' के नाम से प्रसिद्ध है। उपर्युक्त बंगला ग्रन्थों में से अनेक के कई संस्करण हो चुके हैं। देवनागरी लिपि में आज तक केवल "घैरा रत्न मंजूषा" प्रकाशित हुआ है।

## लोक-कवि सरदार पण्डा

वाणी की एकनिष्ठ अराधना केवल कवि को आर्थिक कठिनाई से त्राण दिलाने की दिशा में नहीं सहायक हुई, अपितु सरदार पण्डा की गद्दी पर बैठने के उनके अधिकार को भी सबल बनाया। अपने प्रशंसकों की सहायता से उन्होंने भूतपूर्व सरदार पण्डा उमेशानन्द जी के कैलास वास के पश्चात् कोर्ट में अपना अधिकार रखा और कोर्ट ने उन्हें ही गद्दी का अधिकारी स्वीकार किया। उल्लेखनीय है कि चालीस वर्ष की आयु प्राप्त कर लेने के पश्चात् ही कोई अधिकारी इस गद्दी पर बैठ सकता है। कोर्ट के निर्णयानुसार साढ़े इकतालीस वर्ष की उम्र में (१३३६ साल अर्थात् १९२९ ईस्वी के ज्येष्ठ मास में) सदुपाध्याय जी सरदार पण्डा हुए और आज ४० वर्ष से इस पद को सुशोभित कर रहे हैं।

देखा जाता है, सात्विक स्वभाव के प्रतिभा सम्पन्न



पुरुष जब कभी किसी दायित्वपूर्ण पद पर प्रतिष्ठित होता है तो उसके कार्य प्रकृतिरंजन सिद्ध होते हैं। सदुपाध्याय जी ने तारा-मन्दिर का निर्माण किया है, सूर्य भगवान की अपहृत मूर्ति के स्थान पर नयी मूर्ति की स्थापना की है, मन्दिर द्वार पर एक शिवाला तथा सुलतान गंज में गंगा तट पर दूसरे शिवाला का निर्माण कराया है, अपने वासस्थान में दुर्गामण्डप एवं कूप का निर्माण कराया है। देवघर के घड़ीदार परिवार सदा से शारदीय दुर्गा पूजा करता आ रहा है। इन्हें आर्थिक सहायता पहुँचाने के उद्देश्य से सदुपाध्याय जी ने एक भव्य भवन निर्माण करा दिया है जिसके किराये से दुर्गा पूजा सोल्लास हुआ करती है। लोकप्रिय कवि सदुपाध्याय जी शिक्षण संस्थाओं को भी सहायता देते आ रहे हैं। हिन्दी के प्रचार-प्रसार के निमित्त इन्होंने स्थानीय सार्वजनिक हिन्दी पुस्तकालय को अच्छी पुस्तकों के साथ एक आलमारी दी है। अनेक वर्षों तक देवघर के रामकृष्ण मिशन विद्यापीठ को वार्षिक ५००) रु० की सहायता करते रहे। इस प्रकार के और भी कितने कार्य हैं जो इस कवि सरदार पण्डा ने लोकहित के लिये किए हैं।

## भजन, झूमर, घैरा आदि का गायन

सदुपाध्याय जी के जितने भी पद, भजन, झूमर, घैरा, पाला गीत आदि हैं सबके सब गेय हैं और वाद्य यन्त्रों के साथ प्रायः सम्मिलित सुर में गाये जाते हैं। इनके पदों को

पेशेवर गायक एवं इनके प्रशंसक तथा अनुचर भी बड़े ही आकर्षक ढंग से गाते हैं।

इनके पद लोक जीवन में इस प्रकार घुल मिल गये हैं कि खेत खलिहान में काम करने वाले मजदूर मकान की छत की पिटाई करते हुए औरतों का झुण्ड, गंगाजल भर कर आते हुए तीर्थयात्रियों के दल सब भाव विभोर होकर इनके पद गाते रहते हैं।

इनके पदों को सुर लय के साथ गाने में जिन लोगों ने ख्याति प्राप्त की है इनमें स्व० शिरोमणि हाजरा, स्व० शम्भूनाथ झा खवाड़े, पुरुलिया के प्रसिद्ध झुमर गायक कीर्तिनाथ गोस्वामी, देवघर के स्व० शिरोमणि ठाकुर, श्री विश्वनाथ ठाकुर श्री देवेन्द्र झा, स्व० उपेन्द्र झा, श्री जयनारायण खवाड़े प्रभृति के नाम उल्लेखनीय हैं। स्व० शिरोमणि हाजरा के सम्बन्ध में सदुपाध्याय जी ने स्वयं लिखा है, "बड़ाम के श्रीयुत शिरोमणि हाजरा महाशय जिस भांति मेरे झुमरों का सरस कण्ठ से संम्पूर्ण भाव प्रकट करते हुए गान कर सकते हैं, अन्य किसी को मैंने इस प्रकार गान करते हुए नहीं देखा है।" गणेश कला मन्दिर, देवघर सदुपाध्याय जी के झुमर घेरा आदि कुशलता पूर्वक सुर लय के साथ उपस्थित करता है।

सदुपाध्याय जी के पद गाते समय भावुक गायकों की तल्लिनता देखकर हृदय पुलकित हो उठता है।



## भवप्रीतानन्द पदावली (झूमर संगीत)

सदुपाध्याय जी के असंख्य झुमर गीतों में चुन चुनकर कतिपय उत्कृष्ट गीतों को इस संग्रह में रखा गया है जिसकी भूमिका के रूप में ये पंक्तियां लिखी जा रही हैं। यह संग्रह अपने आप में एक ऐतिहासिक महत्व की चीज है, कारण इसके पूर्व कोई कवि के झुमर गीत देवनागरीलिपि में नहीं प्रकाशित हो सके थे। पिछले साठ वर्ष की अवधि में इन्होंने जो रचनायें की हैं, उनमें से अधिकांश गायकों तथा जन साधारण के कण्ठों में हैं। इस संग्रह में अधिकांश ऐसी ही रचनायें हैं।

पिछले कई महीनों से अथक परिश्रम करके सदुपाध्याय जी ने अनगिनत पदों में से अनेक पदोंको संग्रीहीत करके देवनागरी लिपि में प्रकाशित किया है और आज इसका सोल्लास उद्घाटन किया जा रहा है।

भारत के प्राच्य प्रखण्ड के लोकगीत तथा जनमानस को समझने के लिये सदुपाध्यायजी के लिखे पदों का अध्ययन काफी उपादेय सिद्ध होगा। अतएव सदुपाध्याय जी की समस्त रचनाओं को एकत्र किया जाय, उनका विषयानुक्रम

भवप्रीतानन्द ग्रन्थावली के रूप में देवनागरीलिपि में विभिन्न खन्डों में उनका प्रकाशन किया जाय। आज के शुभ दिन जिस पदावली ( झुमर संगीत ) का उद्‌घाटन किया जा रहा है, वह तो 'संकेत' मात्र है।

सदुपाध्याय जी के हाथ झुमर, क्या भाव, क्या भाषा, क्या संगीत, सभी दृष्टियों से साहित्य संगीत के किस उच्चतम बिन्दु को छूने लगा है, इसके उदाहरण इस छोटे से संग्रह में विद्यमान हैं। 'शिव स्तुति, में जो पद लालित्य एवं भाव तीव्रता पाई जाती है, वह सराहनीय है। "शिव स्वरूप वर्णन" में शिवजी का मंगलमय रूप कितना सजीव एवं प्रभावोत्पादक है—'भांगे आंखि ढुल ढल, झुमर संख्या ६ (भदवारी) में कवि ने निर्गुण गान का प्रतिपादन जिस ढंग से किया है, वह कबीर प्रभृति निर्गुण पंथी कवियों का स्मरण दिलाता है। तुलसी की भांति सदुपाध्याय जी सगुन निर्गुण को अभेद्य मानते हैं। राधा कृष्ण की, संयोग और वियोग दोनों स्थिति में, प्रेम लीलाओं का बड़ा ही मनोग्राही वर्णन पाया जाता है। संयोग का वर्णन देखिये, झुमर संख्या २२, 'गेलौं गगरीया ले जमुना किनरिया। वियोग के वर्णन में तो सदुपाध्याय जी कृष्णभक्ति शाखा के कवियों में अग्रगण्य है, देखें, झुमर संख्या ५२, सदुपाध्याय जी ने राष्ट्रीय भावों को लेकर भी कुछ अच्छे झुमर



गीत रचे हैं जो उनकी राष्ट्रीय भावना के परिचायक हैं। "तोरा में विदेशी रवि अस्त है १५ अगस्त।" चीनके पिछले आक्रमण के संबंध में भी इन्होंने झूमर रचे जो उच्चकोटि के राष्ट्रीय गीत हैं। हास्य विनोद को लेकर भी सदुपाध्याय जी ने झूमर लिखे हैं। "लफन्दर महात्म्य" तथा 'आलू चाप' विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि प्रस्तुत पदावली में बानगी के बतौर ही इनके थोड़े से झूमर-गीत सजाये गए हैं। देवनागरी लिपि में छपने के कारण यह संग्रह अवश्य ही अत्यधिक लोक प्रिय सिद्ध होगा।

## साहित्यिक मूल्यांकन

लोक जीवन को छूने और आलोड़ित करनेवाला काव्य ही समय की कसौटी पर खरा उतरता है। इस दृष्टि से सदुपाध्याय जी की रचनाएं पूर्ण सफल रही हैं। अपनी प्रतिभा के बल इन्होंने लोक भाषा को जो साहित्यिक सौष्ठव प्रदान किया है, वह तुलसी की प्रतिभा की याद दिलाता है। एक ओर जहां बड़े बड़े विद्वान् इनकी रचनाओं का अर्थ करने में दुरूहता का बोध करते हैं, वहीं दूसरी ओर जन-साधारण भी आसानी से इनका रसास्वादन कर लेते हैं।

रस और अलंकार की दृष्टि से भी सदुपाध्याय जी की रचनाएँ बेजोड़ हैं। उपमा के प्रयोग में आप अनुपमेय हैं। करुण रस का उदाहरण देखना हो तो उनकी रचनाओं को

सुर-लय के साथ गाते हुए व्यक्ति और सुनने वालों के मनोभाव को देखें। दोनों की आंखों से भाव-विभोरावस्था में झर-झर आंसू गिरते रहते हैं। इनकी रचनाओं की यह विशेषता इन्हें विद्यापति, चण्डीदास, मीरा प्रभृति कवियों की श्रेणी में ला रखती है।

प्रकृति-वर्णन तो इनकी रचनाओं में कूट-कूट भरा हुआ है जो अत्यधिक सजीव एवं प्राणवान है। जंगल, पहाड़, झरना, नदी, बादल, बिजली आदि के वर्णन इतने सरस एवं सुन्दर हैं कि इनका प्रत्यक्ष चित्र मानस-पट-पर उतर आता है। जंगल और जंगली जीव-जन्तु, पशु-पक्षी से सदुपाध्याय जी की विशेष रुचि है जो उनकी रचनाओं में भी परिलक्षित होती है और जीवन में भी। आज भी अपने घर में वे अनेकों जीव-जन्तु (हिरनादि) पशु-पक्षी पाले हुए हैं जो छोटा चिड़िया खाना के समान है। कुण्डा और रामपुर ग्राम के मनोहर प्राकृतिक वातावरण के चलते ही सदुपाध्याय जी में प्रकृति के प्रति ऐसा तादात्म्य पाया जाता है। आज भी कवि रामपुर के सुहावने वन-प्रांत, पहाड़ी नदियों, उषा एवं अरुणोदय, चांदनी रात, सन्नाटा भरी बरसाती काली रातें आदि का स्मरण करके भाव-विह्वल हो जाते हैं।

सदुपाध्याय जी की काव्य-प्रतिभा प्रधानतः गीत्यात्मक है जो नाट्य-तत्वों से परिपूर्ण है।

पौराणिक कथाओं पर आधारित इनके पाला गीत यद्यपि



प्रबंध काव्य की श्रेणी में रखे जा सकते हैं किन्तु इनमें भी गीति एवं नाट्य तत्व ही प्रधान हैं। सदुपाध्याय जी एक महान् भक्त कवि हैं जिन्होंने अपनी रचनाओं के द्वारा एक विलक्षण धार्मिक समन्वय की स्थापना की है। इन्होंने शिव की स्तुति लिखी है, आद्या-शक्ति की स्तुति लिखी है, राम-कृष्ण, गणपति आदि देवताओं के ऊपर रचनाएं की हैं। जहां प्रायः भक्त कवियों की रचनाएं सम्प्रदाय विशेष तक सीमित पाई जाती हैं, सदुपाध्याय जी की रचनाएं सभी सम्प्रदायों के लोग समान रूप से पसन्द करते हैं। प्रत्यक्षतः वे शिव के आराधक हैं, विष्णु की विभिन्न लीलाओं के गायक और जगज्जननी मां दुर्गा के उपासक। इन्हें किसी एक सम्प्रदाय में सीमित करना संभव नहीं।

सदुपाध्याय जी की राधा-कृष्ण विषयक भक्ति की प्रगाढ़ता को स्पष्ट करने की आवश्यकता नहीं। इनकी रचनाएं इसके ज्वलंत प्रमाण हैं। कवि अपने को राधा का पुत्र समझते हैं। ऐसा समझने का कारण भी है। अनेक वर्ष पूर्व कवि ने राधा-कृष्ण की जोड़ी को सपने में देखा। भगवान कृष्ण राधा से कह रहे थे, "इसे तुम अपना पुत्र समझो।" तबसे कवि अपने को राधा का पुत्र ही मानते हैं।

सदुपाध्याय जी के कृतित्व एवं व्यक्तित्व के संबंध में संस्कृत बंगला, हिन्दी, मैथिली और अंग्रेजी के पत्र-पत्रिकाओं में पिछले २०/४० वर्ष से चर्चा हो रही है। एक बंगला पत्र में तो यहां

तक प्रकाशित किया गया कि बंगला लोक साहित्य के गौरव-रत्न भवप्रीतानन्द १६वीं शती के कवि थे जिनका जन्म बंगाल के वीरभूम जिले में हुआ था। ऐसा लिखने का जो भी कारण तथा अभिप्राय रहा हो किन्तु इससे इस महाकवि की महत्ता स्पष्ट सामने आती है, अन्यथा 'अपनाने' का ऐसा प्रयास क्यों?

बंगला साहित्य के मार्मिक विद्वान डा० सुकमार सेन ने सदुपाध्याय जी की रचनाओं की भूरि-भूरि प्रशंसा की है।

बिहार विश्वविद्यालय के मैथिली के रीडर प्रो० रमानाथ झा जी ने अपने अंग्रेजी निबंध में सदुपाध्याय जी को मैथिली के सर्वश्रेष्ठ लोक-कवि के रूप में स्वीकार किया है।

भागलपुर विश्वविद्यालय के डा० बेचन लिखते हैं, "इनकी रचनाएं मिथिला से बंगाल तक आज जन-मानस का अंग बनकर लोक-कंठ में समा गई है।"

बंगाल के प्रसिद्ध विद्वान् डा० सुधीर कुमार करण एम०ए० अपनी "सीमान्त बंगला लोकयान" नामक पुस्तक में सदुपाध्याय जी की रचनाओं की चर्चा करते हुए लिखते हैं, "झूमर-जगत् के गुरू के रूप में इनकी मान्यता है। इनके पदों के भाव लोकायन हैं किन्तु भाषा शिक्षालब्ध। पदों के सुर भी मूलतः लोकायन एवं मादक-डंफा के ताल में ही सुनने में अधिक अच्छा लगता है।

देवघर के रामकृष्ण मिशन विद्यापीठ द्वारा "संगीत संग्रह" नामसे जो बंगला ग्रन्थ प्रकाशित है; इसमें सदुपाध्याय जी के



कुछ उत्कृष्ट झूमर-गीत दिए गए हैं जो वहां के छात्र सुर के साथ गाते हैं। उक्त ग्रन्थ के विद्वान् संकलयिता ने लिखा है, "झूमर से हमलोग संताल, बाउरी प्रभृति छोटी जाति के लोगों के अश्लील गीत समझते थे। किन्तु सदुपाध्याय श्री श्री भवप्रीतानन्द ओझा ने देव-देवी विषयक तथा आध्यात्मिक भाव-सम्वलित बहुत से भक्ति-परक झूमर-गीतों की रचना करके इन्हें उच्चकोटि के शास्त्रीय संगीत की श्रेणी में पहुँचा दिया है।"

हिन्दी के सुप्रसिद्ध कवि स्वर्गीय द्विजेन्द्र एम० ए० ने लिखा है, "वैद्यनाथ धाम वासतव्य कविवर भवप्रीतानन्द झाक कविता-माधुरीक आस्वाद जनिका प्राप्त भेल छन्हि, हुनका निस्संकोच कहए पड़तन्हि जे वीणापाणिक एहि वरद पुत्रक लेखनी में अजस्र काव्य-शक्ति सन्निहित आछि।"

श्री विष्णुकांत झा जी ने "श्री वैद्यनाथ शिव प्रशस्ति "नामक अपने संस्कृत ग्रन्थ में लिखा है:—

"अनेकः ग्रन्थास्ते विरचमं शुवंह्नु वचसाम्
तथा लोकयंगीतं विदितमिह यस्यासि विपुलम्
स मान्यः पण्डेशो गिरिपति सुतेशार्चनरतो
"भवप्रीतानन्दो" जयति बुधवंद्यः कवि-वरः"

बिहार सरकार के संस्कृत अध्ययन-अध्यापन के निरीक्षणाध्यक्ष श्री रामनारायण शर्म्मा जी ने सन् १९४३ में ही सदुपाध्याय जी के संबंध में अपने भाव इन शब्दों में व्यक्त किये थे।

"एषा काव्यं नैसर्गिकम्। एतेऌज्जसा जनक वय इति वर्णयु शभ्यन्ते। मस्यै काल पारिपाकेणैते पाङ्गीतय पर्चाया म्भूमर्यादयश्च सविशेषकज्जनहृत्पीठ मधिष्ठास्यन्ति। यत्र तत्र गीतिषु जयदेव कविभीतिपंक्तीनां विद्यापति गीति पंक्तीनाञ्च झंकार संवाद्श्चाकल्प निमीलित दृशा"

संस्कृत के उद्भट विद्वान स्व० त्रिलोकनाथ मिश्र जी ने लिखा है—

"यावदिन्दुमिहि स्रै महीधरा: सिन्धवश्च सरलाश्च कासितिताम्
तावदस्य विदुषोअतिनिर्म्मला: सवत कृतिकला विराज"

१९६४ में भारतीय नृत्य कला मंदिर की ओर से सदुपाध्याय जी को 'लोक गीत विषयक लम्बी और निष्ठापूर्ण सेवाओं के लिए उन्हें एक ताम्र पत्र सम्मानपूर्ण भेंट के रूप में बिहार के तत्कालीन शिक्षा मंत्री जी के द्वारा प्रदान किया गया।

## अभिनव विद्यापति

मैथिल कवि कोकिल विद्यापति एवं सदुपाध्याय श्री श्री भवप्रीतानन्द जी के व्यक्तित्व तथा कृतित्व में जितने अधिक साम्य हैं उतने शायद ही भारतीय वाङ्मय के दो कवियों में अन्यत्र कहीं मिल सकें। साहित्य के इतिहास में ऐसा देखा जाता है कि यदि दो महान् कवियों में साम्य पाया जाय तो अपर को पूर्ववर्ती कवि का अभिनव रूप ही समझा जाता है। स्वयं विद्यापति "अभिनव जय देव" के नाम से विख्यात हैं। विद्यापति एवं सदुपाध्याय जी में समता की मात्रा उस सीमा



तक पाई जाती है जहां अभिनव शब्द का प्रयोग पूर्ण स्वाभाविक हो जाता है। दोनों के व्यक्तित्व एवं कृतित्व में अपूर्व साम्य है।

विद्यापति की तरह सदुपाध्याय जी उच्चकुलीन गृहस्थ मैथिल ब्राह्मण देशील बयना के प्रति विशेष आग्रहशील, काव्य प्रतिभा में गीत्यात्मक, धार्मिक समन्वय एवं सहिष्णुता के प्रतीक, जन-साधारण एवं पेशेवर गायक के कंठ में बसने वाले, अन्तर्प्रान्तीय ख्यातिप्राप्त, दीर्घजीवी, देव-मंदिर धर्मशाला आदि के निर्माता, शिव के आराधक, शक्ति के उपासक और विष्णु की इह-लौकिक लीला के गायक हैं। विद्यापति की ही तरह सदुपाध्याय जी को भी बंगाली विद्वानों ने अपनाने का असफल प्रयास किया है। दोनों ने बुरे दिन देखे और उन्हें पूरे धैर्य, आत्म-विश्वास तथा कर्मठता से झेला। विद्यापति की तरह सदुपाध्याय जी भारतीय वाङ्मय के अमूल्य रत्न हैं जिनका प्रकाश दिन-दिन नवीनता प्राप्त करता रहेगा।

हम अपने 'अभिनव विद्यापति' का हृदय से अभिनन्दन करते हैं और इनके सुदीर्घ जीवन की कामना रखते हैं।

वैद्यनाथ-धाम देवघर।
१५-६-१९६८

भोलानाथ झा
प्राचार्य



# ❀ सूची पत्र ❀

विषय पृष्ठ





विषय पृष्ठ



## कृष्ण के मथुरा गमन

## गणेश महिमा







## राष्ट्रीय झूमर



सदुपाध्याय

श्री श्री भवप्रीतानन्द ओझा

( वैद्यनाथ मन्दिर के मठाधीश )

जन्म
(आश्विन कृष्ण नवमी
बुद्धवार को सन् १८८६ ई० )

वर्त्तमान उम्र ८२ वर्ष
(१६ सितम्बर १९६८

# भवप्रीतानन्द  पदावली

(१) भजन (शिव स्तुति)

॥ धुन ॥ जय जयति हर हर, करुणा सागर,
चन्द्र-धर, परमेश्वर ॥

स्फटिक तन पर भस्म फण-धर
डमरू शूल-धृत श्रीकर ।
पीत जट पर गंग सुन्दर
हेम गत हीरक तर ॥ धुन ॥

वासव निज कर करत चामर
छत्र वर धर श्रीधर ।
रमत वृष पर प्रेत सहचर
पूजत सुर नर खेचर ॥ धुन ॥

अर्द्धनारीश्वर, करी चर्माम्बर
त्रिनेत्र त्रिगुण गुणाकर ।
तारहु "पामर भवप्रीता नर"
पतित पावन शंकर ! ॥ धुन ॥

(७) भजन ( मचारी )

॥ धुन ॥ देखु जोगिया के रंग, देखु जोगिया के रंग ।
तपसीके भेषधारी नारी अरधंग ॥

विहसित पंचमुख, आनन्द उमंग ।
कपारें अगिनि, जटां गंग तरंग ॥ धुन ॥

हाथें अभय वर, कुठार कुरंग ।
शीश पर मुकुट जे विकट भुजंग ॥ धुन ॥

गौर वरण तीन नयन सुढंग ।
भालें सुधाकर, गलें गरल प्रसंग ॥ धुन ॥

अनका के देथिन् , अन्न वसन सुरंग ।
अपना ले भांगगोला, रहथिं उलंग ॥
"भवप्रीताक्" देव हर ! चरण सुभंग ।
देहा छाड़िक् उड़े बेरी पराण विहंग ॥ धुन ॥





# ❀ झूमर–शतक ❀



## झूमर (१)—शिव वन्दना

( अयुक्ताक्षरी मात्रा वर्जित )

॥ धुन ॥ भजत रह हर पद कमल ॥

भगत-जन-नरक-शमन करण मन सफल ॥ धुन ॥
रजत वरण पन्च वदन असम नयन मदन दहन
दमन शमन बल
चरम वसन, गरल-अशन सदन-वर-अचल ॥ धुन ॥
तन पर कत उरग चपल झल–मल शव भस्म धवल
सजल जट सकल ।
वलद ऊपर रमत नगर, नमत अमर दल ॥ धुन ॥
भवस कहत "भव" इ वचन जनम-मरण-करह-हरण
वरह पद अटल ।
तवऊ भवन गमन करण करह पथ सरल ॥ धुन ॥

झूम्मर (२)—(शिव महिमा)

गौर अङ्ग जटाँ गङ्ग सुमुकुट मणिमय भुजंग
लये सङ्ग उमा के आदर से ।
॥ धुन ॥ चलला धाकर से ॥

सर्वाधिराज गमन साज, देखि धावे अमर राज
सह समाज सेवेलै छत्र चौरँ से ।
मिलला ईश्वर से ॥ धुन ॥

आध खेत भूतप्रेत, आधमें सुरदल समेत
शोभा देत, प्रमथ अमर से ।
प्रभु के लस्कर से ॥ धुन ॥

करुणाकर ! जनमहर, ताकूँ एकहि नजर
मांगे वर भवप्रीता हर से ।
करुणा सागर से ॥ धुन ॥

झूम्मर (३)—(शिव स्वरूप वर्णन)

भांगे आँखि ढुलू-ढुलू, भांगे आँखि ढलू ढुलू
भांगे आँखि ढुलू ढुलू ।
जटाँ बीच गङ्गा कुलू-कुलू ॥
॥धुन॥ भांगे आंखि ढुलू ढुलू ॥



ईश्वर शिव सुन्दर, हेम गौर कलेवर
भांगे आँखि ढुलू ढुलू ।
देहा पर सँपा छुलू मुलू ॥ धुन ॥

कपारें किशोर चाँद, दाढ़ां-बाघ छाल बांध
भांगे आंखि ढुलू ढलू ।
कान में धथुरा झुलू-झुलू ॥ धुन ॥

रमत वृषभ पर, कोरें गौरी गणेशर
भांगे आंखि ढुलू ढुलू ।
नाचे भूता हँसे खुलू खुलू ॥ धुन ॥

भवप्रीताक् निवेदन अन्तें दिहा श्रीचरण
भांगे आंखि ढुलू ढुलू ।
(जैसें) यमें ताकी रहे मुलू मुलू ॥ धुन ॥



(४) झूम्मर वैद्यनाथ-स्तुति (बंगला में)

जय जय प्रभु ! जय महेश, वैद्यनाथ शिव सुरेश,
रुद्र वेश, शेष मुकुट साजे ।
भक्त क्लेश पापलेश, कर विनाश व्योमकेश
भाल देश मण्डित द्विज राजे ॥

॥ धुन ॥ डिमि डिमि डिमि डमरू, करे बाजे, करे बाजे
अभय चरणे देहि शरण प्रणमि प्रमथ राजे ॥
नाचत प्रभु भूत संग विभूति भूषित धवल अंग
कत भुजंग अंग–अंगे साजे ।
क्रोधे दग्ध भेल अनंग, त्रिशूले त्रिपुर अङ्ग भङ्ग
करे कुरङ्ग वराभय टङ्क साजे ॥ धुन ॥
त्रिनयने रवि सोम हुताश, पञ्च वदने मधुर हास
करे विलास सुरधुनी जटा माझे।
अन्तरे होवल कृपा विकाश, शमन पाश त्रास नाश
करिलेन प्रभु ! द्विज सुत हित काजे ॥ धुन ॥
सिन्धु मथने उपजे गरल, भये त्रिभुवन करे टलमल
सुर दल अति कम्पित भय लाजे ।
सदय आपनि हये महावल ! तरल गरल कण्ठे अचल
करिया, नील-कण्ठ रूप विराजे ॥ धुन ॥
परमा प्रकृति करिया धारण, त्रिगुणे त्रिमूर्ति करि प्रकाशन
सृजन पालन संहरण तीन काजे ।
भवप्रीता भणे जीवने मरणे, मम गति तव अभय चरणे
एई रूप जेन हृदये सतत राजे ॥ धुन ॥



(८) झूमर (झुमटा)

चितें चरणमा, कि रूप नयनमा, रसनमा में
॥ धुन ॥ दुर्गा नाम रटनमा रसनमा में ॥
चरित श्रवणमा कि महीमा मननमा जीवनमा में ।
भक्ति रस सिंचनमा जीवनमा में । धुन ॥
हाथ से पूजनमा कि अन्तरें जपनमा चलनमा में ।
नित देवी प्रदक्षिणमा चलनमा में ॥ धुन ॥
"*भवप्रीता*" मनमा कि दुर्गा शरणमा मरणमा में ।
जैसें ने छुए शमनमा मरणमा में ॥ धुन ॥
(मैयाक् ज्योति मिलनमा मरणमा में) ॥

——— o ———

(९) झूमर (भदवारी) निर्गुण

देखो माया के बादरा, देखो माया के बादरा
॥ धुन ॥ देखो माया के बादरा ॥
लोभा के राम धनुक् शोभा उजियारा ॥ धुन ॥
भव नदी बांध घोर, वासना के ढेउ जोर,
मोह अंधियारा ।
क्रोध के बज्र हुंकार, काम जल–धारा ॥ धुन ॥

मद के बहै तूफान मात्सर्य बिजुली जान
हम दिशा हारा ।
अगम अथाह् पानी बीचें जाय मारा ॥ धुन ॥
भवप्रीता कहै सार, तयो हमें होयै पार
जों मिले सहारा ।
खेपन हार भोला नाथ, नावक् नाम तारा ॥ धुन ॥

(७) झूमर (भदवारी) निर्गुण

धन जन परिवार छणमें सभे उजार
दारूण संसार ।
छीरे, दारूण संसार ॥
॥ धुन ॥ तोरा सें उचटै जी हमार रे, दारूण संसार
प्राणी सभे काल के आहार रे, दारूण संसार ॥
माटी लागी काटा काटी, नारी लागी लाठा लाठी
दारूण संसार ।
पेट लागी कतै पापाचार रे, दारूण संसार ॥ धुन ॥
रोग शोक अपमानि नारी सुत धन हानि
दारूण संसार ।
बरषये बरछी जे हजार रे, दारूण संसार ।
काहुँ हांसी काहुँ हाहाकार रे, दारूण संसार ॥ धुन ॥



"भवप्रीता" कहे सार, एकहि चैतन्याधार
दारूण संसार ।
आरो सभे स्वपन आकार रे, दारूण संसार ।
तोर माया "बेड़ी-कारागार" रे, दारूण संसार ॥ धुन ॥

(८) झूमर निर्गुण

खाली हाथें एका आय, भूललों धन जन पाय ।
अन्तरँ हुलाशा रे मन,
अन्तरें हुलाशा ।
कामिनी कांचन लागी, बाढ़त पियासा
रे मन ! चारि दिनक् बासा ।
पानी के बताशा जैसें तन के तमाशा रे मन ॥
॥ धुन ॥ चारि दिनक् बासा ॥
माटी पानी अगिनी आर पवन सहित चार
पंचम आकाशा
रे मन ! पंचम आकाशा ।
ताहि से गठित देहा तेकरो कि आशा रे मन ॥ धुन ॥

तब लागि सुत नारी, वित्त ओ महल भारी

जब लागि श्वांसा

रे मन ! जब लागि श्वांसा ।

देतो रे ! कंचन काया, जारिकेँ हुताशा रे मन ॥धुन॥

"भवप्रीता" कहै सार, यातायात बारम्बार

बांधन करम पाशा

रे मन ! बांधन करम पाशा ।

कालीकें चरण ध्यानें छुटै जनम् त्रासा रे मन ॥धुन॥

---

## (९) झूमर निर्गुण

॥ धुन ॥ माया के संसार, यहां सदा कोयने रहनहार

माया के संसार ॥

ने रहला राम-श्याम, नें अर्जुन, नें बलराम,

भीष्म द्रोण कर्णक् नें उबार ॥ धुन ॥

गाछ वृच्छ पशु पाखी, जे सब देखल् जाय आँखी

सेहो सभे काल के आहार ॥ धुन ॥

एक ब्रह्म अविनाशी, सदा सर्वत्र निवासी

"भवप्रीताक" दुर्गा नाम सार ॥ धुन ॥





## (१०) झूमर ( कृष्ण जन्म वाला )

( छन्द ) पवार

पताल में छले जते मताल असुर ।

द्वापरें धरती-पर जन्मल क्रूर ॥

राजा बनी करे धरम् के नाश ।

वंश बढ़ाय करे पाप विकाश ॥

पाप भारें वसुमति के जे क्लेश ।

गो रूप धरी के जाय जहाँ "हृषिकेश" ॥

कान्दी धरणी करै विपद प्रकाश ।

"माधव" कहला-करब दुख नाश ॥

लेब-जनम-हम, तोहरा ऊपर ।

नाश करब सब दनुज पामर ॥

---

झुम्मर

भादव राति अन्धार घोर, गरजै बादल बरषे जोर,

उमड़े–बिजुली–लहरी ।

बहे तूफान अति भयान

उखड़त तरू बलरी ।

॥ धुन ॥ कारा गृहें जनमल आजु श्री हरि

मोह रजनी मोहित प्राणी,

अचेत सहित प्रहरी ॥धुन॥

देवकी गर्भ सें प्रभु जनमल,

नीलमणि जित बरण श्यामल,

पीताम्बर पहिरी ।

चारि हाथ, लोकनाथ

कमल नयन छितरी ॥ धुन ॥

रूप हेरी पितु मातु चकित

करत स्तवन अन्तर प्रीत ।

शिशु कहे वाणी मधुरी,

चलहु तात ! मोहि ले साथ

गोकुल, नन्द-नगरी ॥ धुन ॥



नन्दिनी जनम दये जशोमती

मोह निन्द्रा गत, सगरो राति ।

ताहिके पाश मोही धरी ।

नन्द सुता लेव, जननी के देव

देखत ने कोइ नजरी ॥ धुन ॥

कृष्ण लये बसुदेव ठाढ़,

चिन्तित देखी जमुना बाढ़,

पार भेल एक शियरी ।

भवप्रीता गाय, बसुदेव जाय

कृष्ण राखी लेल शंकरी ॥ धुन ॥

(१२) झुम्मर छन्द ( पयार )

जागी प्रहरी भोरेँ कंस ठोर गेल ।

नन्दिनी जनम खबर तब देल ॥

सुनेतैँ कैद घर कंस जे गेल ।

जातहिं कन्या उठाय के लेल ॥

पैर धरी नभ में घुराय जे लेल ।

बध-शीला पर, पटकी जे देल ॥

छोड़ेतें देवी उड़ि ठेकली आकाश ।

कहथीं कंस प्रति मुखे मृदुहास ॥

झूमर (भादुरिया)

आकाशसँ भगवती, पापी कंस से कहथीं
दिन राति तोर काहे ई कुमतिया ?
कि दिन राति ॥
॥ धुन ॥ मोरा मारेक् नहीं केकरो शक्तिया
कि मोरा मारेक् ॥
तोरा करेले संहार, "हरि" लेला अवतार ।
गोकुला में, खेले पलना पर शुतिया
कि गोकुला में ॥ धुन ॥
कही हँसी खल-खल, गेली माता विन्ध्याचल
बसी गेली जोगमाया के मूरतिया
कि बसी गेली ॥ धुन ॥
"भवप्रीता" तहाँ जाय, चरणे मस्तक नाय
"गेँदा माला", शिरेँ खसले तुरतिया
कि गेँदा माला ॥ धुन ॥

(१३) झूमर (भदुरिया)

देव देवी हरषित नाचे अपसरिया
बरसावे, सभीं फुलवा के झरिया,
॥ धुन ॥ कि बरसावे ॥



व्रजपुरेँ गोप गोपी आनन्दें भरिया
दही घोरी, सभीं खेले पिचकरिया
कि दही घोरी ॥ धुन ॥
दही सेँ पिछरी भेल, गोकुल नगरिया
दौड़बैतेँ, खसे कतेजे सुन्दरिया
कि दौड़बैतेँ ॥ धुन ॥
"भवप्रीता" कहे हरि ! ने जायह, बिसरिया
भौव-सागर, तीरेँ, दिहा पद तरिया
कि भौव सागर ॥ धुन ॥
(कृष्ण जन्म पाला समाप्त)

---

(भाटवारी भादुरिया)

(१४) झूमर (कृष्ण बाल्य लीला वर्णन)

अंगना में नन्द रैया, देखी देखी नितरैया
दैया नाचत कन्हैया ।
ताली देथीं जशोमती मैया,
॥ धुन ॥ रे दैया, नाचत कन्हैया
झमकी ठमकी तातक् थैया रे दैया नाचत कन्हैया ॥

नीलमणि लजबैया, नांगटे देहा शोभैया

दैया नाचत कन्हैया ।

बथना कें धूरीं धुसरैया रे दैया ॥ धुन ॥

चूड़ा में मोर पाँखैया, हाथें बांशुरी बलैया

दैया नाचत कन्हैया ।

दाड़ां-पैरीं-घुंघरु पिन्हैया रे दैया ॥ धुन ॥

"वेदांत"-कें-नीचोरैया, नाचे भूवन गोसैंया

दैया, नाचत कन्हैया ।

भवप्रीताक् नैया खेपैया रे दैया ॥ धुन ॥

——— ० ———

(१८) झूमर (दड़ कुमरा)

नंद के छयला कृष्ण वयसें नवीन गो

बजावये, बंशी पैशी विपिन गो

बजावये ॥ बंशी...

प्रेम चारा गांथी बंशी, फेकले गोविन् गो

चारा लोभें, बाझि गेले मन मीन गो

चारा लोभें ॥ धुन ॥



बंशी संगे टानी मोही-आनी निज ठीन गो,

निज जन सतीं करि देल मीन गो

निज जन ॥ धुन ॥

"भवप्रीता" कहे युगल मिलन रंगीन गो

ब्रह्म संगे, माया भये गेले लीन गो

ब्रह्म संगे ॥ धुन ॥

——— ० ———

(१९) झूमर (गोपिनी द्वारा कृष्ण रूप वर्णन)

॥ धुन ॥ त्रिभंग मूरति सोहान गे दूती !

श्यामली सूरति सोहान ॥

नील कमल वदन, भौंआ धनुका जैसन ।

नैना सें मारे हियां बाण गे दूती ॥ धुन ॥

नील अंगे पीताम्बर, मेघें-बिजुली-सुन्दर,

बिहुँसी के छीने नारी प्राण गे दूती ! ॥ धुन ॥

देखी के रूप विलास, ने मिटे आंखी पियास,

"भामिनी" तेजे अभिमान गे दूती ॥ धुन ॥

व्रज बधु बधे लागी, बंशी टेरे राति जागी,

"*भवप्रीताक*" हरि पदें ध्यान गे दूती ॥ धुन ॥

(१७) झूमर (माडुरिया) कृष्ण लीला



सांझे गेलों भरे पानी,
तहां आवे निलमणि
बीचे घाटे करे झिका झोर,
॥ धुन ॥ सखि रे, बड़ी हठी 'कालिया किशोर' !
बड़ी हठी कालिया किशोर
सखि रे ! बड़ी हठी कलिया किशोर ॥
बुझालें ने बुझे बात, दिये चाहे देहें हाथ
शिरके गगरी फोड़े मोर
सखि ! शिर के गगरी फोड़े मोर ॥ धुन ॥
दौड़ी कें गेलों पराय, पीछु दौड़ी लपटाय
देल मोर बहिया मरोर
सखि ! देल मोर बहिया मरोर ॥ धुन ॥
हेरी किशोरी किशोर, "भवप्रीता" प्रेमे भोर।
चन्दा हेरी जैसन चकोर
सखि, चन्दा हेरी जैसन चकोर ॥ धुन ॥



(१८) झूमर ( दांड़ झुमरा ) कृष्ण लीला
बछरू खोजेल गेलों साझें बथान
रे कदम तर।
॥ धुन ॥ पाछु आवि श्याम लपटान रे कदम तर
चोलिया धरी कन्हैया, देल जोरें टान
रे कदम तर।
हार टूटी मोती छीतरान रे कदम तर ॥ धुन ॥
छीनयो मूरली कान्हा ! चुरबो गुमान
रे कदम तर।
जशोदा से सिखाबो बिहान, रे, कदम तर ॥ धुन ॥
तयो नहीं छोड़े कान्हा मुहें मुसुकान
रे कदम तर।
भवप्रीताक् युगल पदें ध्यान
रे कदम तर ॥ धुन ॥

---

(१९) झुमर (दांड़ झूमरा)
सांझें बेरी बीचे घाटें थाड़े नीलमणिया
कैसें जाबे, नीर भरेले सजनिया
कैसें जाबे ? ॥ धुन ॥

गेलें सभी सोझे श्याम करे छेड़ खनिया
नहीं राखे-लाज, ने छोड़े शैतनिया ।
॥ धुन ॥ नहीं राखे-लाज, ने छोड़े शैतनिया ।
तोड़ी देत चोली बन्दा, छीनते ओढ़निया
से हो देखी रे, हँसते सभे जनिया
से हो देखी, हँसते सभे जनिया ॥ धुन ॥
भवप्रीताक हे राधे, राखूँ मोर वाणिया
भरी लिहा, सुखें श्याम प्रेम पनिया,
भरी लिहा सुखें श्याम प्रेम पनिया ॥ धुन ॥

(२०) झूमर (ढाढ़ झूमरा) एक ब्रज बाला के उद्गार

तिरिया जनम जों देभे गोसैंयां लाल ।
दिहा देवा रे !
कन्हैया ऐसन पिया लाल दिहा देवा,
॥ धुन ॥ रे, कन्हैया ऐसन पिया लाल दिह देवा
तिरछी नजरी दिहा, मोहिनी हँसिया लाल
दिहा देवा रे,
पीरिति भरल् हिया लाल दिहा देवा !
रे, पीरिति भरल् हिया लाल दिहा देवा ॥ धुन ॥



पतरी कमरी दिहा नामी जे केसिया लाल
दिहा देवा ! रे,
योवना जैसन कीया लाल दिहा देवा !
रे, योवना जैसन कीया लाल दिहा देवा ॥ धुन ॥
"भवप्रीता" कहे हरि ! राधा संगें लिहा लाल
होयहा देवा !
मोर अन्तर बसिया लाल होयहा देवा
रे, मोर अन्तर बसिया लाल होयहा देवा । ॥धुन॥

(२१) झूमर (झुमटा)

मोहन जी के हँसीया कि मोहन जी के बँसीया
मोहन जी के हँसीया कि मोहन जी के बँसीया
दुहू डारें,
जे गोपिनि गरें फँसिया कि
दुहू डारें...॥ धुन ॥
नैना तिरिछिया कि कदम्ब बिरिछिया
नैना तिरिछिया कि कदम्ब बिरिछिया
दुहू मारे—
नारी हियरां बरछिया कि
दुहू मारे ॥ धुन ॥

शामली सुरतिया कि कपट पीरितिया
शामली सुरतिया कि कपट पीरितिया
दुहूँ नाशें—
रे, कामिनी कुल जतिया कि
दुहूँ नाशे ॥ धुन ॥
"भवप्रीताक्" मतिया कि "भवप्रीताक" गतिया
दुहू करें ।
युगल चरणें बसतिया कि
दुहू करें ॥ धुन ॥

(२२) झूम्मर (झुमटा) कृष्ण लीला

गेलों गगरीया ले जमुना किनरिया ।
गेलों गगरीया ले, जमुना किनरिया ।
कदम तरें ।
॥ धुन ॥ छैला बँसीया बजावे, कदम तरें ॥
बँसीया बजावै कि हँसीया देखावै,
बँसीया बजावै कि हँसीया देखावे,
नयना-बाणे !
मोर हिया जे डोलाबे, नयना बाणे ॥ धुन ॥



बिनतीं रिझावे कि पीरिति बुझावे
बिनतीं रिझावे कि पीरिति बुझावे
निकुँज बने—
सांझे मिलेले बोलावे, नकुंज बनें ॥ धुन ॥
"भवप्रीता" गावे कि हरि से मनावे ।
"भवप्रीता" गावे कि हरि से मनावे,
चरण नैया—
जैसें आखिरी पावे, चरण नैया ॥ धुन ॥

(२३) झुम्मर (झुमटा) (गोपिनीक् बिरह वेदना)

मेघा घहरावे कि पानी बरषावे,
मेघा घहरावे कि पानी बरषावे
॥ धुन ॥ बन्धुआ लागि, राति जीहा तरसावे
झलके बिजुलिया कि कुहके कोयलिया
पपीहा पापी—
पिया पिया सुनावे, पपीहा पापीं ॥॥ धुन ॥
पिया मन भावे कि मदन सतावे,
पिया मन भावे कि मदन सतावे
उमड़े रसें ।
मोर योबना पीरावे उमड़े रसें ॥ धुन ॥

फूलें गुंजे भौंरा कि डारी नाचे मौरा
फूले गुंजे भौंरा कि डारी नाचे मौरा
भवप्रीता
हरि-चरणों लोटावे कि भवप्रीता ॥ धुन ॥

(२४) झूम्मर ( भादुरिया ) कृष्ण लीला

नन्द के गैया चरैया, गोपिन के पकरवैया,
॥ धुन ॥ दैया, वंशी के बजैया !
लोति-लोति थाड़े कदम छैया रे दैया ॥धुन॥
॥ धुन ॥ वंशी के बजैया
निपटे निठुर कान्हूँरैया रे दैया ॥ बंशी के
संगमें बलराम भैया, दुयो बड़ी निरदैया
दैया, बंशीके बजैया ।
नारी दुख नहीं, बुझवैया रे दैया ॥ धुन ॥
लपकी धरे कलइया, छोड़ालों ने छोड़वैया
दैया, बंशी के बजैया ।
बिन बीहां बने चाहे सैंया रे दैया ॥ धुन ॥
"भवप्रीता" के रखवैया, तोहीं कुमर कन्हैया,
दैया, बंशी के बजैया ।
आखिरी राखिह अपन पैंया रे दैया ॥ धुन ॥



(२५) झूम्मर

कदमा के डारे चढ़ि बोले कोइलिया
॥ धुन ॥ ताहिं तरें, नागर वजावै
वंशुरिया कि ताहि तरें ॥
गरजी बरषे मेघा, चमके बिजुलिया
कि नाचे मोरा,
खोली पुछके टिकुलिया कि नाचे मोरा
भौंरा गुंजरे चुमि नवफूल कलिया
कि मह-मह !
करे चम्पा चमेलिया कि मह-मह ! ॥ धुन ॥
"भवप्रीता" हृदि बीचें राधा अलबेलिया
संग लये,
नाचे मोहन शामलिया कि संग लये ॥ धुन ॥

(२६) झूम्मर (घटवारी भादुरिया) कृष्ण लीला

ठीके रे, सभोती बेरीं, वटिया भेटला हरि
वहींयां धरे मरोरी,
अंखियां सें करे चिताचोरी,
॥ धुन ॥ देलयीं गगरी फोरी ।

दानी देला चोली बन्दा तोरी ।
देलथीं गगरी फोरी ॥
लाजें आंखि गेल भरी, बुझावलों कते करी,
एकोने सुनथी मोरी ।
गियारीं लगाये झीका झोरी ।
देलथीं गगरी फोरी । ॥ धुन ॥
तनी भेलों आगुसारी, तुरते लपकी हरि,
कलशी निशान धरी ।
मारी देला पथरा बलोरी
देलथीं गगरी फोरी ॥ धुन ॥
भवप्रीता प्रेम भरी, हरि पदें ध्यान धरी,
गावथीं कर जोरी ।
बसी गेला चितें युगल जोरी ।
देलथीं गगरी फोरी ॥ धुन ॥

(२७) झूम्मर (भादुरिया) कृष्ण-लीला

शीतल जमुना वारी, सहेली संगाती जोरी,
नहावे छलों उघारी ।
चुपके सें बस्तरा बलोरी, चढ़ला कदमा डारी ।



॥ धुन ॥ चिरसंगें चितकरि चोरी,
चढ़ला कदमा डारी ॥
पानी में छाया निहारी, ताकलों ऊपर धरी,
डारी परें धरी सारी ।
विहुंसी ताकथि बनवारी ॥ धुन ॥
मांगलों विनती करि, मुसकी कहथीं हरि ।
लेहो वस्त्र कर जोरी,
ऐसन काढ हठकारी ॥ धुन ॥
"भवप्रीता" कहे गोरी, लेहो चिर हथा जोरी,
प्रभु सें कि लाज भारी ?
हुनी घट–घट बसवारी ॥ धुन ॥
(उनके शिरजल देहा नारी)

(२८) झूम्मर ( भादुरिया )

सांझे गेलों जमुना अकेली जनिया
रे, एकेली जनिया ।
॥ धुन ॥ आवी एकेतनिया, धरे निलमणिया
पैंया पड़ो कान्हा, ओढ़े दे ओढ़निया
ओढ़े दे ओढ़नीया ।
छाड़ि देहो बहियां रे, भरब पनिया ॥ धुन ॥

फूटले गगरीया, टूटले कंगनिया,

टूटले कंगनियां ।

कि कहत सुनिया, सासु ननदिनिया ? ॥ धुन ॥

"भवप्रीता" कहे तोही, विनोदिनिया,

तोही विनोदिनिया

सभि गेले जानिया, श्याम सोहागिनिया ॥ धुन ॥

(२९) झूम्‍मर (गोपिनीक प्रेम वर्णन)

दये बंशी सिंधकाठि, हृदय भंडार काटि

कालिया किशोरा, कपट किशोरा ।

चित चोरावले चित चोर रे ।

॥ धुन ॥ कालिया किशोरा, कपट किशोरा ॥

तोरेने निरखी छन, आंधार लागे भूवन,

कालिया किशोरा ।

मेघा जोखें झरे आंखि लोर रे ॥ धुन ॥

चन्द्र मुख नाहि हेरी, धीरज बांधे ने पारी

कालिया किशोरा,

लुबधले नयन चकोर रे ॥धुन॥



"भवप्रीता" कहे हँसी, मोर हृदि कुंजें पैशी

कालिया किशोरा,

राधा संगे करह किलोर रे ॥ धुन ॥

(३०) झूम्‍मर (बसन्त रात्रि वर्णन)



॥ धुन ॥ चाननी सोहान मधु निशि, शशि उगे हँसी,

चाननी सोहान मधु निशि ।

हेरी एहो शोभा राशि, हँसी उठे दशो दिशि

यमुना बहती हँसी हँसी- शशि उगे हंसी ॥ धुन ॥

नाची नाची मोर हँसे, गोपिनी गोपाल हँसे,

कुमुदिनी हँसे जलें पैशी शशि उगे हँसी ॥ धुन ॥

आमके मंजरा हँसै, भौंरा गुंजरें हँसे,

चकोरा चकोरी मुंहे हँसी, शशि उगे हँसी ॥ धुन ॥

हँसे श्यामराय रूपसी, भवप्रीताक् चितें हँसी,

जे हँसी मिलावे अविनाशी, शशि उगे हँसी ॥ धुन

(३१) झूम्मर (गोपनीक प्रेम वर्णन)

---

तोहरो आवे के आशें रहलों जे कुंज वासें,
मोहन तोरे लागी ।
रतिया खेपलों जागि-जागी ।
मोहन तोरे लागी
चन्द्रावली कुंजे गेला भागी,
॥ धुन ॥ मोहन तोरे लागी ।
मदनके फूलशरें, मोर मरम विदरें,
मोहन तोरे लागी ।
जारे देहा बिरहके आगि ।
मोहन तोरे लागी ॥ धुन ॥
जेकर तोहें अनुरागी, सेहो चन्दा बड़भागी,
मोहन तोरे लागी ।
हमरा कें बनाल्है अभागी ॥ धुन ॥
भवप्रीता कहे हरि ! अन्तें दिहा पदतरी,
मोहन तोरे लागी ।
अधम जानीने दिह त्यागी ॥ धुन ॥



(३२) झूम्मर (भादुरिया) राधाक मान
चन्दा संगें रस रंगें रतिया बिताय
॥ धुन ॥ भोरक बेरियां रे बन्धु !
यहां काहे आय ?
निशि जागरण आलसें चरण टलाय,
नींदें अंखियां रे बन्धु !
झिपो झिपी जाय ॥ धुन ॥
पान पीकें गला तोर के देलो रंगाय ?
नवीन मेघिया रे बन्धु !
अरूण शोभाय ॥ धुन ॥
कजरा सिन्दुरा घामें, मुंहा झलकाय
तीर-बैणिया रे बन्धु !
भले वही जाय ॥ धुन ॥
भवप्रीता कहे राधा, बोलेरिसियांय
जाहो फिरिया रे बन्धु !
चन्दा रूसी जाय ॥ धुन ॥

(३३) झूम्मर (भादुरिया)
सुनी कें मुरली ध्वनि, चिहुकि उठलि धनि,
सुतली जे छली घोर नींद में ।

